पत्थरकी प्रतिमा, काष्ठनिर्मित प्रतिमा, लोहेकी प्रतिमा, लेपन द्वारा बनाई हुई प्रतिमा, चित्राङ्कित प्रतिमा, वालूकी प्रतिमा, मानसी प्रतिमा और मणिकी प्रतिमा—ये आठ प्रकारकी प्रतिमाएं हैं। इनमें वैदिक प्राणप्रतिष्ठाकी प्रक्रियासे परमात्माकी शक्ति आकर्षित की जाती है। कापिल तन्त्रमें लिखा है:—

गवां सर्वाङ्गजं क्षीरं स्रवेत् स्तनमुखाद्द यथा ।
तथा सर्वाग्रतो देवः प्रतिमादिषु राजते ।

जिस प्रकार गऊ माताके समस्त शरीरमें उत्पन्न हुआ दूध स्तनके द्वारा निकलता है, उसी प्रकार परमात्माकी सर्वव्यापक शक्ति प्रतिमामें अधिष्ठान करती है। यह शक्ति आती किस विधिसे है इस विषयमें लिखा है:—

आभिरूप्याच्च विम्बस्य पूजायाश्च विशेषतः ।
साधकस्य च विश्वासाद्द देवतासन्निधिर्भवेत् ॥

प्रतिमाके ध्यानानुसार सुन्दर तथा ठीक ठीक बननेसे, प्राणप्रतिष्ठा और पूजा विशेषरूपसे होनेसे तथा भक्तोंमें श्रद्धा विश्वास पूरा पूरा होनेसे प्रतिमामें दिव्यशक्ति आ जाती है। प्रह्लादमें विश्वास और भक्तिकी शक्ति थी इसीसे उन्होंने भगवान्‌की दिव्य शक्तिको नृसिंहरूपसे स्तम्भके द्वारा प्रकट करा दिया था। भगीरथमें तपस्याकी शक्ति थी, तभी उन्होंने स्वर्ग से गङ्गादेवीकी दिव्य शक्तिको मृत्युलोकमें आकर्षण किया था। इसी प्रकार पूजाकी शक्ति, भक्तोंकी विश्वास-भक्तिरूपी विषम ( negative ) शक्ति भगवान्‌की सम ( positive ) शक्तिको प्रतिमारूपी आधार (medium) द्वारा आकर्षण करती है। Negative positive का इस प्रकार परस्पर आकर्षण सायन्समें प्रसिद्ध है। इस प्रकार ठीक ठीक आकर्षण होनेपर प्रतिमा चमकने लगती है और उसमें अनेक चमत्कार भी देखनेमें आते हैं, यथा–सामवेदके ३६वे ब्राह्मणमें लिखा है:—

देवतायतनानि कम्पन्ते दैवतप्रतिमा हसन्ति रुदन्ति नृत्यन्ति स्फुटन्ति स्विद्यन्त्युन्मीलन्ति निमीलन्ति ।

देवताओंके स्थान कांपते हैं, देव प्रतिमा हंसती है, रोती है, नाचती है, किसी अङ्गमें स्फुटित हो जाती है, पसीजती है, नेत्र खोलती है, बन्द करती है। और भी अथर्ववेदमें— ( २ –१३—४ )

एहि अश्मानमातिष्ठ अश्मा भवतु ते तनु ।

हे भगवन्! आओ इस पाषाणनिर्मित प्रतिमामें अधिष्ठान करो, तुम्हारा शरीर यह पाषाणमयी प्रतिमा हो जाय।

इन सब प्रमाण तथा विचारोंसे सिद्ध हुआ कि हम लोग मूर्त्तिकी पूजा नहीं करते हैं, हम 'बुतपरस्त' नहीं हैं, किन्तु मूर्त्तिमें भगवान्की दिव्य शक्तिको प्राण प्रतिष्ठा द्वारा आकर्षित करके उस शक्तिकी पूजा करते हैं और इस प्रकार मूर्त्तिरूपी आधारके द्वारा परमात्माके समीप पहुंचनेपर हमें आयु, ज्ञान, विद्या, शक्ति तथा आनन्द प्राप्त होता है और अन्तमें मोक्ष मिलता है।

प्राणप्रतिष्ठाके प्रमाणमें 'आभिरूप्याच्च विम्बस्य' यह जो शब्द कहा गया है इसका भावार्थ विचार करने योग्य है। इसका भावार्थ यह है कि प्रतिमा यदि सुन्दर तथा ध्यानके अनुसार हो तभी उसमें प्राणप्रतिष्ठा द्वारा भगवान्की शक्ति आती है। विष्णु, शिव, दुर्गा, गणेश आदिके जो कुछ ध्यान शास्त्रमें मिलते है वे किसीकी कपोलकल्पना नहीं है, किन्तु प्रकृतिके साथ उन देवताओंका जिस प्रकार सम्बन्ध है उसीके अनुसार ही उनके ध्यानानुकूल मूर्त्तियां बनाई जाती हैं। दृष्टान्तरूपसे समझ सकते हैं कि ब्रह्मा, विष्णु और रुद्रकी जो मूर्त्तियां बनाई जाती है वे उनके सृष्टि स्थिति प्रलय कार्यके अनुसार ही हैं। ईश्वर प्रकृतिके रजोगुणके साथ मिलकर ब्रह्मारूपसे संसारकी सृष्टि करते हैं, सत्त्वगुणके साथ मिलकर विष्णुरूपसे संसारकी स्थिति करते हैं और तमोगुणके साथ मिलकर रुद्ररूपसे संसारका प्रलय करते हैं। इन्ही क्रियाओंके अनुसार ही ब्रह्मा-विष्णु-महेशकी मूर्त्तियां बनी हुई हैं। सृष्टि रजोगुणसे होती है, रजोगुणका रङ्ग लाल है इसलिये ब्रह्माजीका रङ्ग भी लाल है। सृष्टि अन्तःकरणकी शक्तिसे होती है, अन्तःकरणके मन बुद्धि चित्त अहङ्कार ये चार अङ्ग हैं, इसी लिये ब्रह्माजीके भी चार मुख है। विना ज्ञानकी सहायताके कर्म ठीक ठीक नहीं हो सकता है, कर्ममें गलती हो सकती है, इस कारण ज्ञानशक्तिरूपिणी सरस्वतीको हृदयमें धारण करके तथा ज्ञानके सूचक वाहनरूपी हंसकी सहायतासे ब्रह्माजीने सृष्टि की। यही हंसवाहन तथा सरस्वती देवीके साथ उनके सम्बन्ध बतानेका हेतु है। सृष्टिकार्यमें नाभि मुख्य स्थान है, नाभिके बलसे ही सृष्टि होती है इसलिये परमात्माकी नाभिसे सृष्टिकर्त्ता ब्रह्माकी उत्पत्ति बताई गई है। इस प्रकारसे ब्रह्माजीकी मूर्त्ति

उनकी क्रियाके अनुसार बनाई जाती है। विष्णु स्थितिके देवता और रुद्र लयके देवता हैं। स्थिति विश्वकी यौवन दशा और लय वृद्ध दशा है। इस कारण विष्णु मूर्त्ति यौवनमयी तथा महेशमूर्त्ति वृद्ध बनाई जाती है। जो समस्त संसारको नष्ट करके श्मशान बनाते हैं उनका निवास घरमें न होकर श्मशानमें ही होना चाहिये, इस कारण शिव श्मशानवासी हैं। जीव तथा ससार प्रलयमें जलकर भस्म हो जाता है। इस कारण शिवजीके वदनमें भस्म लिपा हुआ है। शिव नाशकर्त्ता हैं इस कारण नाशकारी कालसर्प उनका भूषण है। चाहे कोई कितना ही वलवान् हो काल सभीका वध करता है, इस कारण सबसे वलवान् जन्तु शेरकी भी खाल खींचकर शिवजी पहने हुए हैं। अन्य पक्षमें स्थितिके देवता विष्णु पर्य्यङ्कपर लेटे हुए हैं, लक्ष्मी उनकी पदसेवा कर रही है, उनके सारे शरीरमे रत्नमय अलङ्कार हैं, वे सब स्थिति दशाकी शोभाके ही सूचक हैं। उनके चार हाथमें धर्म–अर्थ--काम- मोक्ष प्रदानके लिये चक्र, गदा, पद्म और शङ्ख हैं। चक्रयुक्त हाथ धर्मका, गदायुक्त हाथ अर्थका, पद्मयुक्त हाथ कामका और शङ्खयुक्त हाथ मोक्षका सूचक है। उनके गलेमे माला इस लिये है कि—

मत्तः परतरं नान्यत् किञ्चिदस्ति धनञ्जय।
मयि सर्वमिदं प्रोतं सूत्रे मणिगणा इव ॥ (गीता)

जिस प्रकार एक ही सूत्रमें मालाके सब दाने रहते हैं, उसी प्रकार अद्वितीय भगवान् विष्णु सूत्ररूपसे सर्वत्र व्याप्त हैं और प्राकृतिक जीव उन्हीके ऊपर गूंथे हुए हैं। यही सब ध्यानानुसार विष्णुमूर्त्ति और शिवमूर्त्तिका तात्पर्य है। इसी प्रकार दुर्गामूर्त्तिमें भी अपूर्व भाव भरा हुआ है। दुर्गा परमात्माकी शक्ति है। परमात्मा सर्वव्यापक है इस कारण उनकी महाशक्ति भी दशोदिशामें व्याप्त है। इसीको सूचित करनेके लिये देवीके दस हाथ हैं। शक्ति धन, बल, विद्या और बुद्धि इन चार वस्तुओंके विना पूर्ण नही होती है, इस कारण महाशक्तिके एक ओर धनकी देवी लक्ष्मी और बलके देवता कार्त्तिकेय और दूसरी ओर विद्याकी देवी सरस्वती तथा बुद्धिके देवता गणपति स्थित हैं। इस प्रकार पूर्णशक्तिसे सम्पन्न होकर ही देवी महिषासुरको मार रही है। महिषासुर तमोगुणका रूप है, तमोगुण रजोगुणके द्वारा ही दबाया जाता है। इस कारण रजोगुणरूपी सिंहके द्वारा महिषासुरको दबाकर सत्त्वगुणमयी देवी उसे मार रही हैं। यही देवी मूर्त्तिका भाव है। गणेश बुद्धिके अधिष्ठाता हैं